आशा छोडकर हरि के रंग मे रँग जाने म ही सब गुण है।

सोइ सरवग्य गुनी सोइ ज्ञाता। सोइ महि मडित पडित दाता ॥
धर्मपरायण सोइ कुलत्राता। रामचरण जाकर मन राता ॥
बिधि हरिहर कबि कोबिद बानी। कहत साधु महिमा सकुचानी ॥
सतसगति दुर्लभ ससारा। निमिष दड भरि एकौ बारा ॥

दो रावनारि जसु पावन, गावहि सुनहिं जे लोग।
राम भगति दृढ पावहि, बिनु बिराग जप जोग ॥४६ क॥

अर्थ जो लाग रावण के शत्रु अथवा जिसका शत्रु रावण है ऐसे श्रीरामजी का पवित्र यश गावेंगे और सुनेगें वे वैराग्य जप और योग के बिना ही श्रीरामजी की दृढ भक्ति पावेंगे।

व्याख्या रावण का यश मन्द। रावणारि का पावन। इस काण्ड मे लक्ष्मण से वैर हो गया। इसलिए रावणारि कहते है। भक्ति के साधन हैं विराग जप और योग। यथा जप योग धर्म समूह ते नर भगति अनुपम पावई। सो कथा गान और श्रवण से मिल जाती है। यह इस काण्ड का माहात्म्य है।

दो दीप सिखा सम जुवति तनु, मन जनि होसि पतग।
भजहि राम तजि कामु मदु, करहि सदा सतसग ॥४६ ख ४०॥

अर्थ युवती स्त्रियो का शरीर दीपक की लौ के समान है। हे मन ! तू उसका पतिगा न बन। काम और मद को छोडकर श्री रामचन्द्रजी का भजन कर और सदा सत्सग कर।

व्याख्या दीपशिखा को मनोहर देखकर मन पतग होकर कूदता है और भस्म हो जाता है। यौवनावस्था मे ही मनोहर है। जहाँ यौवनावस्था गयी तहाँ मनोहरता भी चली जाती है। अपने मन को शिक्षा देते है। सरकार ने नारदजी को स्त्री सग्रह नहीं करने दिया। अत तू भी सग्रह न कर।

काम मद भजन पथ के बाधक है। इन्हे छोडकर भजन कर और सदा सत्सग कर। यथा तुलसी पट नव छिद्र को सतसगति सर बोर। बाहर रहै न प्रेम जल कीजै जतन करोर। उमा रामगुण गूढ पण्डित मुनि पावहि बिरति का साफल्य दिखलाया।

इति श्रीमद्रामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वसने विमलवैराग्यसपादनो नाम तृतीय सोपान समाप्त

यह काण्ड श्रीरामचरित मानस म आरण्यक का काम देता है।